ले० अचलदास लक्ष्मीचंदजी जैन " वीर "

मानव जाति अपने प्रारंभिक काल से आज तक अनेक उत्थान और पतन, भले और बुरे, ऊँच और नीच को देखती हुई आ रही है। उस ने इन सब से बहुत कुछ सिखा है, और अपनी परवर्तियों के लिये अपने सम्पूर्ण अनुभवों को छोड़ती हुई गई है। मानव-जाति के आरंभ से सर्वदा से कुछ गड़बड़ी रही है और धीरे धीरे अपने महात्माओंद्वारा विस्तृत होकर आगे बढ़ी हैं।

जैन धर्मानुसार इस चौविसी के प्रारंभ से जब भगवान् ऋषभदेव उत्पन्न हुए थे, लोग अज्ञान गर्त में पड़े अपने भाग्य को कोस रहे थे। उस समय उन्हों नें मानव जाति को असि, मसि और कृषि का उपदेश देकर स्वावलंबी बनाया। इस स्वावलंबन के अंतर में उन्हों ने इस जाति को अपना और पराये का मोह छोड़ कर परोपकार, अहिंसा, इन्द्रिय-संयम आदि का भी उपदेश दिया था और उसके बाद स्वयं इस का एक ऊँचा आदर्श छोड़कर परमधामगामी हुये थे।

पहिली बात उनके द्वारा संचालित ज्ञान और दूसरी दीक्षा या त्याग था। शास्त्रकारों ने कहा भी है प्रथमं जानाति पश्चात् प्रयतते. अर्थात् पहले जानो और उसके बाद अपने दुःखों से अपनी भूलों से और अपने कर्मों के बन्धन से छुटने की कोशिश करो। मोक्ष-मार्ग के लिये सर्व प्रथम बात जैन धर्म में सम्यग्दर्शन का बतलाया है, अर्थात् मोक्ष-प्राप्ति का प्रथम सोपान सम्यग्दर्शन या धर्म के तत्वों का पूर्ण रूप से ज्ञान ही है। इस दृष्टि से अगर हम प्रारंभ से अंत तक निरपेक्ष भाव से देखें तो हमें मानना पड़ेगा कि अपने अस्तित्व के लिये, धर्म की रक्षा के लिये और संसार में सुखप्राप्ति के लिये यहाँ तक कि मोक्षप्राप्ति के लिये भी शिक्षा ही प्रथम साधन है।

प्रारंभ से आज तक के संसार के इतिहास उठा कर देखिये, आप इस बात को निर्विवाद रूप से समझ जायेंगे कि शिक्षा का मनुष्य जीवन में क्या महत्त्व है। किसी

देश का, किसी जाति का और किसी भी धर्म का अस्तित्व उसके ज्ञान पर ही है। यदि समय उसके विपरित हुआ तो उसका रक्षक उस समय परमात्मा ही है।

भारत देश आज तक अपनी संस्कृति और सभ्यता की रक्षा किसके बल पर कर पाया है ? क्या ? आप ने कभी इसे सोचा भी है ?

मुसलमान धर्म जिस के एक ही झोंके से तुर्किस्तान, फारस, अफगानिस्तान, मिश्र, पुर्तगाल और अनेक देश मुसलिम रंग में रंग गये, अमेरिका, आस्ट्रेलिया, दक्षिण आफ्रिका आदि अपने अस्तित्व को मिटा कर यूरोपी बन गये किन्तु भारत आज एक हजार वर्षों से यदि अपनी संस्कृति की, धर्म की, रक्षा कर पाया है तो वह कौन-सा बल है ? हमें तो स्पष्ट कहना पड़ेगा कि वह बल हमारे ज्ञान का है, जो हमें अपने इतिहास, दर्शन, साहित्य आदि से प्राप्त हुआ है। यदि इन से हम आज विमुख होते हैं तो यह मानी हुई बात है कि हमारा अस्तित्व, नामोनिशान कुछ ही दिनों बाद न मिल पायगा। इधर कुछ दिनों से भारत में राष्ट्रीयता की नई लहर उठी है और सारी जातियाँ सारे समाज जग कर खड़े हो गये हैं। ऊंघती हुई जैन जाति ने भी अपनी नींद को त्याग दिया है। उसकी निकट निद्रा में शंखनाद करके जगाने के लिये कुछ महात्माओं ने अपना जीवन समर्पित कर दिया है। यदि सच पूछा जाय तो इस जागृति का प्रारंभ न्यायाम्भोनिधि जैनाचार्य श्री १००८ श्री श्रीमद् विजयानन्दसूरीश्वरजी महाराज प्रसिद्धनाम आत्मारामजी से ही हुआ है। आप ने समाज की दशा को देखकर यह खूब विचार लिया था कि यदि यही दशा रही तो कुछ दिनों बाद न जानें क्या से क्या हो जाय ? फलतः समाज की जागृति के लिये शिक्षाप्रचार, संगठन आदि कार्य्यों के लिये समाज का पथ प्रदर्शन किया और उनके द्वारा संचालित कार्य्य उनके कुछ प्रधान शिष्योंद्वारा आज भी आगे बढ़ाया जा रहा है। उनके पट्टधर कलिकालकल्पतरु अज्ञानतिमिरतरणी जैनाचार्य श्रीमद्विजयवल्लभसूरीश्वरजी महाराजजी साहेब तथा उनके शिष्यरत्न प्रखरशिक्षाप्रचारक मरुधरोद्धारक उपाध्यायजी श्री ललितविजयजी महाराज आदि इस कार्य में तनमन से जुड़े हुए हैं। फलतः बंबई में श्री महावीर जैन विद्यालय, पंजाब में श्री आत्मानंद जैन गुरुकुल, वरकाणा ( मारवाड़ ) में श्री पार्श्वनाथ जैन महाविद्यालय और उम्मेदपुर ( मारवाड ) में श्री पार्श्वनाथ जैन उम्मेद बालाश्रम आदि अनेक सितारे चमक रहे है।

इधर कुछ दिनों से जैन समाज में शिक्षा और दीक्षा का प्रश्न छिड़ा हुआ है। कुछ महात्मागण केवल इसी बात पर तुले हुये हैं कि हमें शिक्षा से कोई ताल्लुक नहीं,

कोई सम्बंध नहीं, चाहे जाति, समाज और धर्म भाड़में पड़े, हमें तो चेलों की संख्या बढ़ानी है। किसी तरह लोगों को चरित्र देकर सन्मार्ग पर लाना है। ठीक है, चारित्र देना उत्तम कार्य्य है किन्तु यह नहीं भूल जाना चाहिये की हमारा धर्म, हमारी इज्जत किन पर है! भगवान ने चतुर्विध संघ की स्थापना की थी, उन्हों ने चारों को आपस में भले में बुरे में धर्म-बन्धन में बांध दिया था। यदि एक दल जिसे चतुर्विध संघ को चलाने का कार्य्य सौंपा गया है जो उसमें श्रेष्ठ माना जाता है, दूसरों की चिन्ता न कर श्रावक श्राविकाओं की उन्नति, अवनति, ज्ञान, अज्ञान में सहायक न हो तो यह बात कहाँ तक उचित कही जा सकती है?

ठीक है, साधु होना अति उत्तम है किन्तु सर्व साधारण की रक्षा, धर्म की रक्षा, भी इससे कुछ कम महत्त्वपूर्ण बात नहीं। यदि हमारे बोझ के कारण हमारे भय के कारण जनता ने हमारा साथ दिया भी तो उससे यह न समझना चाहिये की जो कुछ हम कर रहे है वह ठीक है। आज जैन समाज की शिक्षा को देखिए, फूट को देखिए, भांति भांति के अपव्ययों को देखिए और जाति की दुर्दशा पर चार आँसू बहाइये। यदि आप में कुछ भी मनुष्यत्व है तो इसे सोचिये, इसके निराकरण का ऊपाय सोचिये।

विद्या जीवन है अविद्या मृत्यु है, विद्या प्रकाश है अविद्या अन्धकार है। यदि अन्धकार से प्रकाश में आना है, मृत्यु से जीवन की ओर बढ़ना है तो यह हमारे लिये आवश्यक होगा कि विद्या, शिक्षा ग्रहण करें। उस विद्या का अर्थ केवल धार्मिक विद्या ही नहीं प्रत्युत लोक और परलोक दोनों के साधन के लिये दोनों प्रकार की विद्या पढ़नी होगी और उसके लिये आवश्यकता है हमारी जातीय शिक्षणशालाओं की। यदि जातीय शिक्षणशालाएं न होंगीं तो फिर जैनत्व का नाम बचना भी कठिन हो जायगा। हमारी शिक्षा ऐसी होनी चाहिये जो हमें वर्तमान जीवन की दौर में सशक्त बनावें। दूसरे राष्ट्रों, जातियों और समाजों के सन्मुख खड़ा होने की शक्ति दिलावे। और इसके साथ ही साथ हमारी संस्कृति-हमारे धर्म का ज्ञान करावे।

दुःख है और महान दुःख है कि आज जैन समाज में ऐसी संस्थाएं इनीगिनी ही है, सो भी कुछ महात्माओं के तनतोड़ परिश्रम के फलस्वरूप। हमें महात्माओं-अपने पूज्यों से तो ऐसी शिक्षा की आशा होनी चाहिये जो हमारा शिर ऊँचा करावे, किन्तु दुःख है कि आज समाज का पूज्य वर्ग इस आवश्यकता का अनुभव न कर, न जाने किस नींद में पड़ा हुआ है? उन्हों ने न जाने कौन-सी बूटी पी रखी है कि उन्हें उलटी ही सूझती है!

आज साधु समुदाय का एक बहुत बड़ा भाग अपना कर्तव्य मात्र चेले-मूंडन बना रखा है। चाहे वह उचित रीति से हो या अनुचित रीति से। किस धर्मप्रेमी का हृदय धार्मिक मामलों में राज्यसत्ता के हस्तक्षेप से दुःखी न होगा? किन्तु इन महात्मालोगों का अपना यश स्थान स्थान पर दीक्षाविरोधी कानून पास करा कर अपने पर कोर्टों में मुकदमें चलवा ने में ही दीखता है और उनकी धुन है मात्र-हाय शिष्य ! हाय शिष्य !

महानुभावों ! सारा जैन समाज ही इन महात्माओं का शिष्य है। सारे जैन समाज के उद्धार का भार इनके ही शिरों हैं, फिर उधर से मुँह मोड़ कर कुछ लोगों के उद्धार की ओर ध्यान देना उतना युक्तिसंगत नहीं है, फिर भी समाज की चिन्ता छोड़ दीक्षा प्रकरण को लेकर इस तरह एक समाज का अंग भंग करना तथा साथ ही ऐसे साधुओं की संख्या बढ़ाना जो स्वयं साधुता की ओर झुके नहीं हैं, जिन्हों ने साधुता के महत्त्व को नहीं समझा है, उन्हें मात्र कपड़े पहना कर संख्या बढ़ाने से समाज का या उन साधुबनने वालों का कोई विशेष लाभ नहीं हो सकता। ऐसी दशा में यदि विचारा जाय तो बात कुछ और ही प्रतीत होती हैं। आज सर्वश्रेष्ठ बनने की धुन लगी हुई हैं। सब अपने अपने हठ पर अड़े हुये हैं, कोई किसी की नहीं सुनता ऐसी दशा में समाज में फूट-वैमनस्य बढ़ रहे हैं। साधु समुदाय अपने वास्तविक कार्य्य को समाज में शान्ति और सुख उत्पन्न करने के कार्य्य को छोड़ कर वैर बढ़ाने का कारण हो रहा हैं।

क्या थोड़े से ही अच्छे साधु, समाज का कम उपकार कर सकते हैं ? ऐसी दशा में तो यही कहना पड़ेगा कि साधु संख्या की दृष्टि से बढ़े इसके स्थान पर ज्ञान शान्ति आदि की दृष्टि से उनका बढ़ना स्वयं उनके तथा समाज दोनों के लिये श्रेयस्कर हैं। इधर संख्या की दृष्टि से बे हिसाब बढ़ते जाना कोई महत्त्व नहीं रखता।

जाति के अज्ञान को देखते हुए तो साधु बनाने की अपेक्षा शिक्षाप्रचार का कार्य्य साधुओं के लिये अधिक श्रेयस्कर होगा। मेरी नम्र मति के अनुसार शिक्षा की जितनी अधिक आवश्यकता है उसकी अपेक्षा दीक्षा की अत्यंत गौण मात्रा में। क्या मैं विशाल साधु समुदाय से इस बात की प्रार्थना करूँ कि वह शिक्षा प्रचार में योग ध्यान दे कर समाज और धर्म की डूबती हुई नैया को पार लगायेगा ? अधिक नहीं तो कम से कम चलती हुई जातीय शिक्षणशालाओं का विरोध भी न करेंगे।

रचना संवत् १३७१

## अपभ्रंश ( प्राचीन हिन्दी—गूजराती ) भाषा

संशोधकः—मोहनलाल द. देशाई B. A. LL. B. ADVOCATE. संपादक.

श्री जिनाय नमः ॥ अथ श्रावकविधि रास ॥

पाय पउम पणमेवि, चउवीसवि तित्थंकरह;
श्रावकविधि संखेवि, भणइ गुणाकरसूरि गुरो ॥ १ ॥

जिहिं जिणमंदिर सार, अनइ तपोधन पामिय ए;
श्रावक जन सुविचार, घणुं तृणुं इंधन जलप्रथलो ॥ २ ॥

न्यायवंतु जहिं राउ, जण धण धन्न रमाउ लउए;
सुधी परि ववसाउ सुधइ थान कि तिहिं वसउ ए ॥ ३ ॥

धम्मिहिं हुइ परलोइ, घर कम्मिहिं इह लोय पुण;
तिहिं नर आह न ओह, जिहिं सूता रवि ऊगमई ए ॥ ४ ॥

तउ धम्मेवि ऊठेवि, निसि चउघडियइ पाछिली ए;
जिण नवकार पढेवि, पहिलउं मंगल मंगलांह ॥ ५ ॥

तक्खणि मेल्हवि पाट, कवण देव अम्ह कवण गुरो;
अम्ह कवण कुलवाट, कवण धम्म इम चिंतवइं ए ॥ ६ ॥

कइ घरि कइ पोसाल, लेइ सामायक पडिकमउ ए;
पच्चखाण ग्रह कालि, जं सकइ तं पचखउ ए ॥ ७ ॥

॥ वस्तु ॥

अर रि संभलि अररि, संभलि दव्व सचित्त,
विगइ तह वाणहीय, वत्थ कुसुम तंबोल वाहण;
सयण सरीर विलेवणह, बंभचेर दिसि न्हाण भोयण;
ए जो जाणइ चउदपय, नितु नितु करइ प्रमाण,
सो नर निश्चइ पामिस्यइ, देवह तणउ विमाण ! ॥ ८ ॥

॥ भास ॥

सयरह ए सोच करेवि, धोअति पहरवि निरमलीय;
पूजइ ए भाव धरेवि, घरि देवालइ देव जिण. ॥ ९ ॥

गंधिहि ए धूविहि, सारअरकहिं फुल्लिहिं दीव इम;
नेवज ए फल जल सार, अट्ठपयारी पूज इम. ॥ १० ॥

देवह ए तणउ जे देव, पूजउ जाइवि जिणभवणि;
निम्मल ए अकल अभेय, अजर अमर अरिहंत पहो ॥ ११ ॥

एकहि ए मोख तुरंत, राग दोम बे जो जिणइं ए,
रयणिहि ए तिहि सोहंत, नाणिहिं दंसणिहिं चारितिहिं. ॥ १२ ॥

मेह्लवि ए च्यारि कसाय, पंच महव्वय भार धरो;
छव्विह ए जीव-निकाय, सदय अभय जो नितु चवइं ए. ॥ १३ ॥

अठहिं ए मदिहिं विमुक्त, बंभगुत्ति नव साचवइं ए;
आलसि ए खणवि न ढुक्क, दसविह धम्मसमुद्धरण. ॥ १४ ॥

जाइंवि ए पोसह-साल, एरिंस सुह गुरु वंदियइं ए;
माणस ए निकर सियाल, जाह न धम्म न देव गुरु. ॥ १५ ॥

अरकई ए सुहगुरु धम्म, सावधान धांमी सुणउ ए;
धम्मह ए मूल मरम्म, जीवदया जं पालीयइं ए. ॥ १६ ॥

झूठह ए नवि बोलेहु, आल दीयंतउ अलस्र ए;
देखवि ए मातु लेहु, परधन तृण जिम मम्भियइं ए. ॥ १७ ॥

श्री आत्मारामजीका एक अग्रगण्य श्रावक.

રાવબહાદુર પ્રેમાભાઈ હેમાભાઈ.

लाला गंगारामजी.
अंबाला सीटी. (पंजाब)

શ્રીયુત્ વૈદ્યરાજ જમનાદાસ ચુનીલાલ.
વડોદરા.

नियतीय ए करि संतोस, परती मकह मा बहनि;
परिहरउ ए कूडउ सोस, करि परिमाण परिग्गह ए. ॥ १८ ॥

जाणवी ए धम्मह भेद, दान–सीयल–तप–भावनाहिं;
देसणा ए एम सुणेवि, वंदवि गुरु जो घरि गयउ ए. ॥ १९ ॥

धोवती ए मिहूलवि ठाइ, तउ ववसाय समाचरइं ए;
परिहरउ ए पाप–व्यापार, न्याय हि धण कण मेलवइं ए. ॥ २० ॥

॥ वस्तु ॥

कहउं पनरस कहउं पनरस कम्म–आदाण;
इंगाली वण सगड भाड फोड जीविय विवज्जहु,
दंत लक्खं रस केस विस वणिज कज्जि न कयावि संचहु;
जंत पीड निल्लंछणह असइ–पोस दव दाण,
सरह सोस सो किम करइ, होइ जु माणस जांण. ॥ २१ ॥

॥ ढाल ॥

लोहकार सोनार ढंढार, भाड भुंज अनइ कुंभार;
अरु पीरु आजु नर वीकंते, ते रंगाली कम्म करंति, ॥ २२ ॥

कंद कठ तृण वणफल फुल्लइ, विक्कर पत्त जि लब्भइ मुल्लइ,
खंडण पीसण दलण जु कीजइ, वण जीविया कम्मसु कहीजइ. ॥ २३ ॥

धडइ सगड जो वाहइ वीकइ तीजइ कम्मादाणि सु ढकइ;
खर वेसर महि सुड्ढ बलद, भाडइ भार म वाहिसि भद. ॥ २४ ॥

कूव सरोवर वावि खणंते, अन्नुवि उड्डह कम्म करंते;
सिलाकुट्ट कम्म हल खेडण, फोडि कम्मजि भूमिहिं फोडण. ॥ २५ ॥

दंत केस नह रोमइ चम्मइ, संख कवड्डय पोसय सुम्मइ;
कसतूरी आगरु जिवि साहइ, सो नर सावय–धम्म विराहइ. ॥ २६ ॥

लाख गुली धाहडीय महुआ, टंकण मणसील वणिज;
पूरी वज्ज लेवसा कूडा, हरियाला नवि रूडा. ॥ २७ ॥

सुर विस आमिस महु अनुभाषण, रसविजण किय करइ विचक्षण;
दुप्पइ चउपइ वणिज जु लग्गइ, केस वणिज निय मन सु भग्गइ. ॥ २८ ॥

विस कंकसीया हल हथीयारा, गंधक लोह जि जीव हमारा;
ऊखल अरहट घरट वणिज्जइ इम विस वाणिज करइ अणज्जइ. ॥ २९ ॥

घाणी कोहलू अरहट वाहइ, अन्नु दलि दाजिको करावइ;
इणि परि कहियइ कम्मादाण, जेव पीडा परिहरइ सुजाण. ॥ ३० ॥

जो घणु निग्घण अंक दियावइ, विंधइ नाक मुक्कु छेदावइ;
गाइ कन्न गल कंवल कप्पइ, सो निल्लंछण दीसिहिं लिप्पइ. ॥ ३१ ॥

कुकड कुक्कुर मोर बिलाडइ, पोसंतह नवि होइ भलाइ;
सूआ सारहि अनइ पारेवां, धम्म धुरंधर नहीय धरेवा. ॥ ३२ ॥

दव देविण घण जीव म मारहू, सरवर द्रह जल सोसु निवारहु;
पनरस कम्मादाण विचारू, जाणवि सूधउ करिव ववहारू. ॥ ३३ ॥

धातु धमइ रस अंजण जोअइ, जय ( जुअ ) रमइ इम दविण न होइ;
कुविसन एक विसवउ न गमीजइ, निय आगति चिहुं भागिहि कीजइ. ॥३४॥

पहिलउ भाग निधिहि संचारउ, बीजउ पणि ववसाय वधारउ;
तीजउ धम्मभोग निग दोस. चउथइ चउपइ पोस. ॥ ३५ ॥

॥ वस्तु ॥

निसुणि धम्मिय निसुणि धम्मिय कूड तुल माण,
कइ कूडा वय हरउ कुड लेह तह साखि कूडी;
दुत्थिय दीण सुहासणिय मित्र द्रोह न हु वात रूडी,
देव दविणु जो गुरु दविण भक्खय भमइ अणंत;
विण संमत्तह सो भमइ, भव संसार अणंत. ॥ ३६ ॥

॥ ढाल ॥

जिय आहारह तणीय सुद्धि मुणि चारित लीणउ,
तिम ववहारह तणीय सुद्धि श्रावक सुकलीणउ;

हाटह हुंतउ घरि पहुत जइ भोजन वार,
पूजा बीजी वार करइ भाविहिं सुविचार. ॥ ३७ ॥

दीण गिलाणह पाहुणउ ए संभाल करावइ,
सइ हत्थिहिं सुधउ आहार मुणिवर विहरावइ;
ओसह वसह भत्त पाण वसही सयणासण,
अवर वि जंइ हंति साहु तं देइ सुवासण. ॥ ३८ ॥

जउ तिणि ठार न हुंति साहु तउ दिसिअ वलावइ,
मणि ( मुणि ) भावइ आवइ सुपात्र तउ भल्लउ होवइ;
कवण कीयउ पच्चखाण आज मइं इम संभालइ,
बइठउ ठामि सचित्त ठाइ आहार आहारइ. ॥ ३९ ॥

करि भोयण निद्रा विहीण पिण इक वीसमइ,
तो पाच्छिल्लइ पहरि पुणवि पोसालइ गम्मइ;
पढइ गुणइ वाचइ सुणेवि पूछेइ पढावइ,
अह जियालू करणहार सो जिय घरि आवइ. ॥ ४० ॥

दिवस अठम भागि सेसि जीमेइ सुजाण,
पाच्छिल दुह घडीयाह दिवस चरिमं पचखाण;
सांजइ तीजी पूज करवि सामाइक लीजइ;
तउ देवसीय पडिकमेवि सज्झाय करीजइ ॥ ४१ ॥

रयणिहि वीतइ पढम पहरि नवकार भणेविण,
अरिहंत सिद्ध सुसाध धम्म सरणइ पइसेविण;
पचखाण सागार कर वि सवि जीव खमेविण,
सावय सोवइ पवइ पाव तिहिं बंभइ भावइं मणु ॥ ४२ ॥

॥ वस्तु ॥

अत निद्धिहिं अत निद्धिहिं चित्ति चिंतेइ,
स तुजि उजउ चडवि जिणइ पूय कइयइ कराविसु;
साहम्मिय गउरव करिसु कइय कइय पुत्थय भराविसु,

छंडवि धंधउ इय घरह कइयइ संजम लेसु;
समरसि लग्ग वि कइय हुं फेडिसु कम्मकिलेसु ॥ ४३ ॥

॥ भास ॥

नितु नितु सहगुरु पाय वंदिजए, संभलउ साविया सीख तुम्ह दिजए;
गलह उह्याल ए तिन्नि वारा जलं, लेविण गलण ए तुम्ह अइ नीसलं ॥ ४४ ॥

सेस काले वि बे वार जल गा(ल)उ मीठ जल खार जल जीव मा मेलहो;
राखउ सूखतउ तुम्हि संखारउं, वत्थह धोवण गलिय जलि कारउ ॥ ४५ ॥

दुद्ध दहि तेल घृत तक्क ढंकवि धरउ माखीय पमुह तिहि जीव मा पडिमरउ;
सोधवि धन्न रंधन पीसउ दलउ पउंजि त्रे वार ए चुहलि घर ऊखलउ ॥ ४६ ॥

जाणवि जीव जो इंधण जाल ए, अट्ठमी चउदसी पमुह तिहि पाल ए;
जीवदय सार जिणवयण जो संभरइ, जयण पालति नरनारि ते भव तरइ ॥ ४७ ॥

पक्खि चउमासि संवच्छरी खामणा, सुगुरु पासंमि दुच्चरिम आलोयणा;
करइ जो आउ पजंत आराहणा, तासु परलोय गइ होइ अइ सोहणा ॥ ४८ ॥

एम जो पालए ए वर सावय-विही, अट्ठ भवमाहि सिव सुख सो पाविहि;
रास पदमाणंद सूरि सीसहि कीयउ, तेरइगहत्तरइ एह ललियंग उ ॥ ४९ ॥

जो पढइ सो सुणइ जो रमइ जिणहरे, सासणदेवि तासु सानिधि करइ;
जाम ससि सूर अरु मेरु गिरि नंदणं, तां जयउ तिहुयणे एह जिणसासणं ॥ ५० ॥

—इति श्री श्रावकविधि संपूर्ण। लि० पुरोहित लक्ष्मी (ना) रायण (सं. १९८४) ३–१६ नवीन प्रत प्राचीन प्रत सें नकल नं. २३२९ श्री मुक्तिकमल जैन मोहन ज्ञान मंदिर, बडोदा.

यह रास कविराज धनपाल ने श्री श्रावकविधि प्राकृत में रचा है और श्रीमान् मुक्तिकमल जैन मोहनमाला पुष्पं १७ में छपा है उसका यह भाषा में किया गया अनुवाद है

—संपादक.

दक्षिणविहारि-श्रीमदमरविजयमुनिपुङ्गवशिष्याणु-चतुरविजय-
मुनिप्रणीतं कल्याणमन्दिरस्तवचरणपूर्तिरूपं

श्रेयःश्रियां विमलकेलिगृहं विकाशि-
पादारविन्दयुगलं नृसुरौघसेव्यम्।
भव्याङ्गिनां भवमहार्णवतारणाय,
पोतायमानमभिनम्य जिनेश्वरस्य ॥ १ ॥

कीर्तिः सितांशुसुभगा भुवि पोस्फुरीति,
यस्यानघं चरिकरीति मनो जनानाम्।
आनन्दपूर्वविजयान्तगणिभर्तु—
स्तस्याहमेष किल संस्तवनं करिष्ये ॥ २ ॥ युग्मम्॥

मन्दोऽथ पुण्यविकलोऽकृतदर्शनोऽपि,
मादृक् कुतः प्रभवति स्तवने शताब्याम् ?।
आजन्मदृष्टतपनो न कदाप्युलूको,
रूपं प्ररूपयति किं किल घर्मरश्मेः ? ॥ ३ ॥

सङ्ख्यातिगा गुणततिः सततं स्फुरन्ती,
ज्ञानेऽपि काव्य-धिषण-श्रुतदेवताभिः।
नो गीयते मुनिपतेः प्रचयीकृतोऽपि,
मीयेत केन जलधेर्ननु रत्नराशिः ? ॥ ४ ॥

गुर्वादिभिः श्रुतिपथं गमितैर्गुणैस्तैः,
स्वामिन् ! यथामति तव स्तवनं विधास्ये ।
स्वप्ने क्षितस्य किमु कोऽपि न चान्तिमस्य,
विस्तीर्णतां कथयति स्वधियाम्बुराशेः ॥ ५ ॥

भक्त्यात्मशक्तिमविचार्य समुद्यतोऽपि,
स्तोतुं न यामि विदुषामिह हास्यमार्गम् ।
संज्ञापयन्ति तरवोऽपि निजं विकारं,
जल्पन्ति वा निजगिरा ननु पक्षिणोऽपि ॥ ६ ॥

आस्तां स्तवः स्मरणमप्यतुलं प्रमोद–
माविष्करोत्यसुमतां तव सूरिवर्य ! ।
ग्रीष्मेऽध्वगान् निबिडतापविलीनगात्रान्,
प्रीणाति पद्मसरसः सरसोऽनिलोऽपि ॥ ७ ॥

श्रुत्वाऽभिधानमपि ते प्रतिवादिनोऽरं,
नश्यन्ति कातरतरा इह काकनाशम् ।
सर्पाः स्थितिं विदधते किमु पार्श्वभूमि–
मभ्यागते वनशिखण्डिनि चन्दनस्य ॥ ८ ॥

गोभिः प्रबोधयति विश्वमशेषमेतत् ।
सूरे[1] ! त्वयि स्फुरिततेजसि लोकबन्धो ! ।
मुच्यन्त एव भविनो घनकर्मबन्धै––
श्चौरैरिवाशु पशवः प्रपलायमानैः ॥ ९ ॥

---

१ सूर्यपक्षे सप्तमी, आचार्यपक्षे सम्बोधनम् ।

विश्वं प्रमोदयति शिष्यपरम्परा या,
सर्वस्तवैव मुनिपुङ्गव ! स प्रभावः ।
मूर्तिर्जडाऽपि लभते जगति प्रतिष्ठा—
मन्तर्गतस्य मरुतः स किलानुभावः ॥ १० ॥

ख्यातो जगत्त्रयविजेतृतया बलाढ्यो,
जिग्ये स कामसुभटो भवता विनास्त्रैः ।
आप्लाव्यतेऽम्बुधिजलेन जगद्भियेन,
पीतं न किं तदपि दुर्धरवाडवेन ? ॥ ११ ॥

ज्ञानामृतेन स्वयन् भविनो वितृष्णां—
स्तृष्णां विवर्द्धयसि पत्कजसेवनस्य ।
एतद् परस्परविरोधि गुणद्वयं ते,
चिन्त्यो न हन्त महतां यदि वा प्रभावः ॥ १२ ॥

सांसारिकाणि भवता चिरसेवितानि,
कर्माणि पातकमयानि विवर्जितानि ।
पातापि कृन्तति विशङ्क्य निजं ह्यपायं,
नीलद्रुमाणि विपिनानि न किं हिमानी ॥ १३ ॥

लोके कलङ्कविकलं सकलं चरित्रं,
चित्तं कषायरहितं च दयाप्लुतं ते ।
कर्मक्षये मुनिप ! तेन शिवाङ्गनाया,
वृक्षस्य सम्भवि पदं ननु कर्णिकायाः ॥ १४ ॥

---

२ देवस्य ।

श्यामात्मनोऽपि लघुतां गमिताश्च शिष्टैः,
काठिन्यमीश ! भविनामिह पूज्यतां च ।
सम्पर्कतोऽत्र तव सिद्धरसस्य यान्ति,
चामीकरत्वमचिरादिव धातुभेदाः ॥ १५ ॥

आत्मा तव श्रमणपुङ्गव ! नाकगोऽपि,
संहृत्य हास्यजनकं मुनिभेदभावम् ।
ऐक्यं द्रुतं वितनुतादिह सम्प्रदाये,
यद्विग्रहं प्रशमयन्ति महानुभावाः ॥ १६ ॥

आनन्दमीश ! विजयं च रयाद् विधत्ते—
ऽभिख्यापि ते तनुमतामिह चिन्त्यमाना ।
भक्त्या स्मृतं सपदि जाङ्गुलिदेवतायाः
किं नाम नो विषविकारमपाकरोति ? ॥ १७ ॥

वेदादिवाङ्मयमशेषमृषीश ! बुद्ध्या,
सम्यक्तयाऽत्र भवता परिणामितं द्राक् ।
वाग्वर्गणा कविजनैरखिलैः किमेका,
नो गृह्यते विविधवर्णविपर्ययेण ? ॥ १८ ॥

गर्भागतस्य भगवंस्तव वार्तयापि,
तेजोनिधेः परिजनो मुमुदे समग्रः ।
दूरेऽस्तु भास्वदुदयः प्रभयापि तस्य,
किं वा विबोधमुपयाति न जीवलोकः ? ॥ १९ ॥

---

१ अभिधानम् ।

स्वीकुर्वते न वचनं तव ये हठेन,
येऽवर्णवादमपि तेऽनिशमुद्गृणन्ति ।
कृत्वा दृढानि कुधियो निजकर्मणां ते,
गच्छन्ति नूनमथ एव हि बन्धनानि ॥ २० ॥

त्वद्देशनामृतरसं भगवन् ! निपीया—
ऽऽकण्ठं जिनेन्द्रसमये दृढभक्तिरङ्गाः ।
धर्मोद्यमं विदधतश्च निरस्य कर्म,
भव्या व्रजन्ति तरसा ह्यजरामरत्वम् ॥ २१ ॥

ये दर्शनं जिनपतेर्मुनिराज ! ते च,
प्राप्तास्तथा चरणपङ्कजपर्युपास्तिम् ।
सज्ज्ञानदर्शनसुसंयमभूषिताङ्गा—
स्ते नूनमूर्ध्वगतयः खलु शुद्धभावाः ॥ २२ ॥

श्यामाशयं जडमयं चपलात्मकं च,
सस्नेहमप्युरुरवं च शरीरिणं त्वम् ।
उच्चैः पदं नयसि भो ! स्वगुणेन वायु—
श्चामीकराद्रिशिरसीव नवाम्बुवाहम् ॥ २३ ॥

वृत्तिर्मुनीश ! मनसो विपरीतमार्गं,
यान्ती त्वया परिहृता चिरलालितापि ।
दुश्चेष्टितं समवलोक्य निजाङ्गनाया,
नीरागतां व्रजति को न सचेतनोऽपि ॥ २४ ॥

---

१ सम्यक्त्वम्, अवलोकनं च । २ पक्षे जलमयम् । ३ विद्युद्युक्तम् ।

सत्सू: प्रवेशसमयादिमहोत्सवेषु,
नागाङ्गनादिनिजकिन्नरजीयमानाम् ।
कीर्तिं तनोति दिवि देव ! गभीरघोषो,
मन्ये नदन्नभिनभः सुर ! दुन्दुभिस्ते ॥ २५ ॥

अद्यापि देव ! जिनशासनरक्षणार्थं,
यासि त्वमेव जनलोचनगेम्वरत्वम् ।
सत्कान्ति-हंस-कमलाभिधवर्यशिष्य—
व्याजात् त्रिधा धृततनुर्भुवमभ्युपेतः ॥ २६ ॥

कामादिदुर्दमभटैरसमैर्मुनीशा-
ऽमेयेन मोहनृपतिं प्रबलं जिगीषुः ।
सज्ज्ञान-दर्शन-सुसंयमसंज्ञवज्र—
शास्त्रयेण भगवन्नभितो विभासि ॥ २७ ॥

उच्चत्वकाङ्क्षिण इनामलतेजसोऽरं,
रज्यन्त ऊर्जितगुणेषु जनेषु नित्यम् ।
किं साम्यमीप्सव इवात्र भवद्वयेऽपि,
त्वत्सङ्गमे सुमनसो न रमन्त एव ? ॥ २८ ॥

सेव्यः सदा ततगुणैः सुमनः समूहैः,
सच्चिन्तितार्थघटनापटुरङ्गिनां च ।
संसेविनां सपदि कामघटोऽसि साक्षा—
च्चित्रं विभो ! यदसि कर्मविपाकशून्यः ॥ २९ ॥

---

१ सु-सुष्ठु रा-लक्ष्मीर्यस्य सः । २ शुद्धचेतसो जनाः, पक्षे देवाः ।

षट्खण्डभारतधरा वदनेऽच्युतस्य,
    वर्षे यथा षड्तवश्च रसाः षडुर्व्याम् ।
षड्दर्शनस्य मुनिराज ! तथा ह्यशेषं,
    ज्ञानं त्वयि स्फुरति विश्वविकासहेतुः ॥ ३० ॥

संविग्नमार्गमृषिराज ! समाश्रयन्तं,
    त्वां योऽरुणज्जिनवरागमबोधशून्यः ।
तीव्रैर्वचोभिरिन ! ढूण्ढकवर्गपूज्यो,
    प्रभवन्नमीभिरयमेव परं दुरात्मा ॥ ३१ ॥

यः शान्तिसागर इति प्रथिताभिधानः,
    शास्त्रैश्च युक्तिवचनैः प्रतिबोधितोऽपि ।
मेने वचो न भवतो विदधे हठेन,
    तेनैव तस्य जिन ! दुस्तरवाक्कृत्यम् ॥ ३२ ॥

जातेषु भूरिषु बुधेषु च सम्मतेषु,
    सूरीश ! ते मुनिषु हुकममुनिर्वत स्वम् ।
ना मुञ्चदेव मुनिदेव ! दुराग्रहं यं,
    सोऽस्याभवत् प्रतिभवं भवदुःखहेतुः ॥ ३३ ॥

ते धर्मिणः सुमनसः सुमनःसमूहैः,
    संसेविताः शिवरमाश्रयिणो भवन्ति ।
येऽभ्यर्चयन्ति सुमनोस्सुमनोभिरीड्यं,
    पादद्वयं तव विभो ! भुवि जन्मभाजः ॥ ३४ ॥

---

१ इन्द्रियादिजयनशील ! २ उपलक्षणमेतत् ।

न्यासीकृते स्वहृदये भगवंस्त्वदाज्ञा—
मन्त्रे शुभे पथि च सञ्चरतां यथेष्टम् ।
मोहोरगस्त्रिजगतीजनभीतिदायी,
किं वा विपद्विषधरी भविधं ममेति ? ॥ ३५ ॥

लब्धा मया न भगवन् ! भवदीयपादो—
पास्तिः श्रुतं न वचनं भवभीतिहारि ।
तेनैव मोहधरणीशपराभवानां,
जातो निकेतनमहं मथिताशयानाम् ॥ ३६ ॥

सर्वस्य देवनिवहस्य धुरीणभावं,
भेजे भवानिति दिवि श्रमणेश ! मन्ये ।
त्वत्संस्मृतेरपि हि विघ्नमिदे व्रजेयुः,
प्रोद्यत्प्रबन्धगतयः कथमन्यथैते ? ॥ ३७ ॥

त्वं ढूंढकैः श्रुतिपथं गमितश्च दृष्टो,
भक्त्या विनैव बहुधा परिषेवितोऽसि ।
सम्यक्त्वशुद्धिमपि नो किल ते प्रपन्ना,
यस्मात् क्रियाः प्रतिफलन्ति न भावशून्याः ॥ ३८ ॥

सर्वस्य संयमिगणस्य च सन्निधेहि,
दृष्टिं प्रसत्तिसुभगां भगवन्निधेहि ।
क्रोधादिदोषनिकुरम्बमरं पिधेहि,
दुःखाङ्कुरोद्दलनतत्परतां विधेहि ॥ ३९ ॥

स्वाध्यायसंयमतपःसु परायणोऽपि,
कामक्रुदादिभटराजिविराजितेन ।
मोहद्विषा मुनिपते ! तव सेवकोऽपि,
वध्योऽस्मि चेद् भुवनपालक ! हा हतोऽस्मि ॥ ४० ॥

सम्प्राप्तमग्रवरसंयमपोतकाष्ठं,
पुण्यक्रयाणकविहीनमतीव दीनम् ।
पाहि प्रभो ! विशदबोधवरत्रया मां,
सीदन्तमद्य भगदव्यसनाम्बुराशेः ॥ ४१ ॥

ज्ञानप्रचारकृदलं परवादिजेता,
विस्तारयन् मुनिगणेऽमलसंयमर्द्धिम् ।
भूया मुनीश्वर ! पुनर्जिनशासनस्य,
स्वामी त्वमेव भुवनेऽत्र भवान्तरेऽपि ॥ ४२ ॥

कृच्छ्राणि यान्ति विलयं सुखमेधते च,
लक्ष्मीः स्थिरा भवति सद्मनि शान्तिरेति ।
तेषां वशीभवति नाथ ! शिवाङ्गनापि,
ये संस्तवं तव विभो ! रचयन्ति भव्याः ॥ ४३ ॥

भव्या येऽमरवन्द्यं,
वन्दन्ते त्वां मुनीश ! विशदधियः ।
ते कर्मक्षयचतुरा,
अचिरान्मोक्षं प्रपद्यन्ते ॥ ४४ ॥

## प्रशस्तिः—

कल्याणमन्दिरमहास्तवतुर्यपाद—
पूर्त्याङ्कितं स्तवनमीहितदानदक्षम् ।
वीरात् (२४६२) कराङ्गयुगनेत्रमिते गतेऽब्दे,
श्रीविक्रमाद् (१९९२) द्विनिधिनन्दसितांशुसंख्ये ॥ १ ॥

अमरविजयपादाम्भोजभृंगायितेन,
चतुरविजयनाम्नो शिष्यलेशेन दृब्धम् ।
शुभवति रविवारे पोषकृष्णे दशम्यां,
जयतु सुचिरमेतद् वाच्यमानं सुधीभिः ॥ २ ॥ युग्मम् ॥

एतत् कृतं विजयवल्लभसूरिवर्य—
राज्येऽस्तदोषमपनीततमोवितानम् ।
आनन्दपूर्वविजयाभिधसूरिभर्तुः,
स्तोत्रं मतां स्रगिव कण्ठमलङ्करोतु ॥ ३ ॥

मुनिवर्यदेवविजयप्रेरणया जन्मतोऽस्य मुनिभर्तुः ।
महसि शताब्द्याः प्रचलति रचितमिदं भूतयेऽस्तु सताम् ॥ ४ ॥

श्रीमतो वासुपूज्यस्य तीर्थनेतुः प्रसादतः ।
सञ्जाताऽमुष्य निष्पत्तिः वर्ये सैन्यापुरे पुरे ॥ ५ ॥

**नमः अर्हद्भ्यः ।**

[ लेखकः श्री वासुदेवशरण अग्रवाल M. A. Curator Curzon Museum—मथुरा ]

अखंड समाधि और आत्म-संयम के सनातन आदर्श की प्रतिष्ठा करनेवाले तीर्थंकर प्रभुओं को हमारी प्रणामाञ्जलि अर्पित हो। भगवान् कृष्ण ने मथुरापुरी में जन्म लेकर जिस योग की निष्ठा को अपने जीवन में मूर्तिमान् किया, उसी अविचल निष्ठा के सूत्र को हम जैन तीर्थङ्करों के जीवन में पिरोया हुआ पाते हैं। सृष्टि के आदि से ऋषियों ने इसी तप के आदर्श को सदा अपने सामने रक्खा था। हमारा चित्त दिव्य आनन्द से गद्गद् हो जाता है जब हम पढ़ते हैं:—

> भद्रमिच्छन्त ऋषयः स्वर्विदः, तपोदीक्षामुपनिषेदुरग्रे ।
> ततो राष्ट्रं बलमोजश्च जातं, तदस्मै देवा उप संनमन्तु ॥

अर्थात् ऋषियों ने चाहा कि प्रजाओं में सब प्रकार कल्याण हो, इसी लिए उन्हों ने सर्व प्रथम तप और दीक्षा की उपासना की। उनके तप से ही राष्ट्र में बल और ओज उत्पन्न हुए। इसलिए हे विद्वानो! आओ और तपस्वियों को प्रणाम करो। यही कारण है कि हम आज जिनेन्द्र तपस्वियों के पुण्यश्लोक चरित्रों के प्रति अपनी प्रणामाञ्जलि का समर्पण करते हैं।

तप में सृष्टि करने की सामर्थ्य होती है। हम कह सकते हैं कि प्राचीन अर्हतों के अखण्ड तप ने जिस उदात्त धर्म को आलोकित किया उसके अप्रतिहत विकास में अनेक विलक्षण इतिहासों की सृष्टि हुई, जब धर्म, दर्शन, साहित्य, कला और आचार का नवीन उन्मेष हुआ।

ऐसा ही एक समय वह था जब मथुरा में ईस्वी सन् से लगभग चार–पांच शताब्दि पूर्व, जैन धर्म के स्तूपों की स्थापना हुई। आज कंकाली टीले के नाम से जो भूमि वर्तमान मथुरा संग्रहालय से पश्चिम की ओर करीब आध मील दूर पर स्थित है, वह पवित्र स्थान ढाई सहस्र वर्ष पहले जैन धर्म के जीवन का एक महत्त्वपूर्ण केन्द्र था। उत्तर भारत में यहां के तपस्वी आचार्य सूर्य की तरह तप रहे थे। यहां की स्थापत्य और भास्कर कला के उत्कृष्ट शिल्पों को देखकर दिग्दिगन्त के यात्री दांतो तले उंगली दबाते थे। यहां के श्रावक और श्राविकाओं की धार्मिक श्रद्धा अनुपम थी। अपने पूज्य गुरुओं के चरणों में धर्मभीरु भक्त लोग सर्वस्व अर्पण करके नाना भांति की शिल्पकला के द्वारा अपनी अध्यात्म साधना का परितोष करते थे। अन्त में यहाँ के स्वाध्यायशील भिक्षु और भिक्षुणियों-द्वारा संगठित जो अनेक विद्यापीठ थे उनकी कीर्ति भी देश के कोने कोने में फैल रही थी। उन विद्यास्थानों को गण कहते थे, जिन में कई कुल और शाखाओं का विस्तार था। इन गण और शाखाओं का विस्तृत इतिहास जैन–ग्रन्थ कल्पसूत्र तथा मथुरा के शिलालेखों से प्राप्त होता है। अब हम कुछ विशदता से जैन धर्म के इस अतीत गौरव का यहां उल्लेख करेंगे।

## देवनिर्मित स्तूप

कंकाली टीले की भूमि पर एक प्राचीन जैन स्तूप और दो मन्दिर या प्रासादों के चिह्न मिले थे। अर्हत नन्द्यावर्त अर्थात् अठारहवें तीर्थंकर अर की एक प्रतिमा की चौकी पर खुदे हुए एक लेख में लिखा है [E. I. Vol. II, Ins. no. 20] कि कोट्टिय गण की वज्री शाखा के वाचक आर्य वृद्धहस्ती की प्रेरणा से एक श्राविका ने देवनिर्मित स्तूप में अर्हत् की प्रतिमा स्थापित की।

यह लेख सं. ७९ अर्थात् कुषाण सम्राट् वासुदेव के राज्यकाल ई० १६७ का है, परन्तु इसका देवनिर्मित शब्द महत्त्वपूर्ण है; जिस पर विचार करते हुए बूलर स्मिथ आदि विद्वानों ने [ Jain stupa, P. 18 ] निश्चय किया है कि यह स्तूप ईस्वी० दूसरि शताब्दि में इतना प्राचीन समझा जाता था कि लोग इसके वास्तविक निर्माणकर्त्ताओं के इतिहास को भूल चुके थे और परम्परा के द्वारा इसे देवों से बना हुआ मानते थे। इस स्तूप का नाम बौद्ध स्तूप लिखा हुआ है। हमारी सम्मति में देवनिर्मित शब्द साभिप्राय है और इस स्तूप की अतिशय प्राचीनता को सिद्ध करता है। तिब्बतीय विद्वान् तारानाथ ने अशोककालीन तक्षकों और शिल्पियों को यक्षों के नाम से पुकारा है और लिखा है कि मौर्यकालीन शिल्पकला यक्षकला है। उससे पूर्व युग की कला देवनिर्मित थी। अतएव

शिलालेख का देवनिर्मित शब्द यह संकेत करता है कि मथुरा का स्तूप मौर्यकाल से पहले अर्थात् लगभग छट्ठी या पांचवी शताब्दि ईस्वी. पूर्व में बना होगा। जैन विद्वान् जिनप्रभ-द्वारा रचित तीर्थकल्प किंवा राजप्रासाद ग्रन्थ में मथुरा के इस स्तूप के निर्माण और जीर्णोद्धार का इतिहास दिया हुआ है। उसके आधार पर बूलर ने A legend of the Jain stupa at Mattura नामक निबन्ध लिखा था। उसमें कहा है कि मथुरा का स्तूप, आदि में सुवर्णमय था, जिसे कुबेरा नामकी देवी ने सप्तम तीर्थंकर सुपार्श्व की स्मृति में बनवाया था। कालान्तर में तेईसवें तीर्थंकर श्री पार्श्वनाथजी के समय में इसका निर्माण ईंटों से हुआ। भगवान् महावीर की सम्बोधि के १३०० वर्ष बाद बप्पभट्टिसूरि ने इसका जीर्णोद्धार कराया। इस आधार पर डॉ. स्मिथ ने जैन स्तूप नामक पुस्तक में यह लिखा है:—

Its original erection in brick in the time of Parsvanath, the predecessor of *Mahavira, would fall at a date not later than B. C. 600.* Considering the significance of the phrase in the inscription " built by the Gods " as indicating that the building at about the beginning of the Christian era was believed to date from a period of mythical antiquity, the date B. C. 600 for its first erection is not too early. Probably, therefore, this stupa, of which Dr. Fuhrer exposed the foundations, is the oldest known building in India."

इस उद्धरण का भावार्थ यही है कि अनुश्रुति की सहायता से मथुरा के प्राचीन जैन स्तूप का निर्माणकाल लगभग छठी शताब्दि ई० पूर्व का प्रारम्भकाल था और इसी कारण यह भारतवर्ष में सब से पुराना स्तूप था।

बौद्ध स्तूप के समीप ही दो विशाल देव–प्रासाद थे। इन में से एक मन्दिर का तोरण [ प्रासाद–तोरण ] प्राप्त हुआ था। इसे महारक्षित आचार्य के शिष्य उत्तरदासिक ने बनवाया था। इस के लेख के [ E. I. Vol. II, Ins. no. 1 ] अक्षर भारहूत के तोरण पर खुदे हुए लगभग १५० ई० पू० के धनभूति के लेख के अक्षरों से भी अधिक पुराने हैं; अतएव विद्वानों की सम्मति में इन मन्दिरों का समय ईस्वी० पूर्व तीसरी शताब्दि समझा गया है।

## अद्भुत शिल्प का तीर्थ

ईस्वी० पूर्व दूसरी शताब्दि से लेकर ईसा के बाद ग्यारहवीं शताब्दि तक के शिलालेख और शिल्प के उदाहरण इन देवमन्दिरों से मिले हैं। लगभग १३०० वर्षों तक जैन धर्म के अनुयायी यहां पर चित्र–विचित्र शिल्प की सृष्टि करते रहे। इस स्थान से प्रायः सौ शिलालेख,

और डेढ हज़ार के करीब पत्थर की मूर्तियां मिल चुकी हैं। प्राचीन भारत में मथुरा का स्तूप जैन धर्म का सब से बड़ा शिल्प तीर्थ था। यहां के भव्य देव–प्रासाद, उनके सुन्दर तोरण, वेदिकास्तम्भ, मूर्धन्य या उष्णीष पत्थर, उत्फुल्ल कमलों से सज्जित सूची, उत्कीर्ण आयागपट्ट तथा अन्य शिलापट्ट, सर्वतोभद्रिका प्रतिमाएं, स्तूप–पूजा का चित्रण करनेवाले स्तम्भतोरण आदि अपनी उत्कृष्ट कारीगरी के कारण आज भी भारतीय कला के गौरव समझे जाते हैं। सिंहक नामक वणिक के पुत्र सिंहनादिक ने जिस आयागपट्ट की स्थापना की थी वह अविकल रूप में आज भी लखनऊ के संग्रहालय में सुशोभित है। चित्रण–सौष्ठव और मान–सामञ्जस्य में इसकी तुलना करनेवाला एक भी शिल्प का उदाहरण इस देश में नहीं है। बीच के चतुरस्रस्थान में चार नन्दिपदों से घिरे हुए मध्यवर्ती कुण्डल में समाधिमुद्रा में पद्मासन से भगवान् अर्हत् विराजमान हैं। ऊपर नीचे अष्टमांगलिक चिन्ह और पार्श्वभागों में दो स्तम्भ उत्कीर्ण हैं, दक्षिण स्तम्भ पर चक्र सुशोभित है और वाम पर एक गजेन्द्र। आयागपट्ट के चारों कोनों में चार चतुर्दल कमल हैं। इस आयागपट्ट में जो भाव व्यक्त किए गए हैं उनकी अध्यात्म–व्यंजना अत्यन्त गम्भीर है। इसी प्रकार माथुरक लवदास की भार्या का आयागपट्ट जिस में षोडश अरेवाले चक्र का दुर्धर्ष प्रवर्तन चित्रित है, मथुराशिल्प का मनोहर प्रतिनिधि है। फल्गुयश नर्तक की भार्या शिवयशा के सुन्दर आयागपट्ट को भी हम नहीं भूल पाते।

कंकाली टीले के अनन्त वेदिका स्तम्भों और सूची–दलों की सजावट का वर्णन करने के लिए तो कवि की प्रतिभा चाहिए। आभूषण–संभारों से सन्नतांगी रमणियों के सुखमय जीवन का अमर वाचन एकबार ही इन स्तम्भों के दर्शन से सामने आ जाता है। अशोक, बकुल, आम्र और चम्पक के उद्यानों में पुष्पभंजिका क्रीडा में प्रसक्त, कन्दुक, खड्गादि नृत्यों के अभिनय में प्रवीण, स्नान और प्रसाधन में संलग्न पौरांगनाओं को देखकर कौन मुग्ध हुए विना रह सकता है? भक्तिभाव से पूजा के लिए पुष्पमालाओं का उपहार लानेवाले उपासक वृन्दों की शोभा और भी निराली हैं। सुपर्ण और किन्नर सदृश देव-योनियां भी पूजा के इन श्रद्धामय कृत्यों में बराबर भाग लेती हुई दीखाई गई हैं। मथुरा के इस शिल्प की महिमा केवल भावगम्य है।

## श्रावक–श्राविकाएँ तथा उनके आचार्य

मथुरा के शिलालेखों से मिली हुई सामग्री से पता चलता है कि जैन समाज में स्त्रियों को बहुत ही सम्मानित स्थान प्राप्त था। अधिकांश दान और प्रतिमा–प्रस्थापना

उन्हीं की श्रद्धा–भक्ति का फल थीं । सब सत्त्वों के हितसुख के लिए [ सर्वसत्त्वानां हित-सुखाय ] और अर्हत पूजा के लिए [ अर्हत्पूजार्थे ] ये दो वाक्य कितनी ही बार लेखों में आते हैं । ये उस काल के भक्तिधर्म की व्याख्या करनेवाले दो सूत्र हैं जिन में इस लोक के जीवन को परलोक के साथ मिलाया गया है । गृहस्थों की पुरंध्री कुटुम्बिनी बड़े गर्व से अपने पिता, माता, पति, पुत्र, पौत्र, सास–ससुर का नामोल्लेख करके उन्हें भी अपने पुण्य का भागधेय अर्पण करती थीं । स्वार्थ और परमार्थ का समन्वय ही मथुरा का प्राचीन भक्तिधर्म था ।

देवपाल श्रेष्ठी की कन्या श्रेष्ठी सेन की धर्मपत्नी क्षुद्रा ने वर्धमान प्रतिमा का दान करके अपने को कृतार्थ किया । श्रेष्ठी वेणी की धर्मपत्नी, भट्टिसेन की माता कुमारमित्रा ने आर्या वसुला के उपदेश से एक सर्वतोभद्रिका प्रतिमा की स्थापना की । यह वसुला आर्य-जयभूति की शिष्या आर्या संगमिका की शिष्या थी । सर्वलोकोत्तम अर्हतों को प्रणाम करने-वाली सुचिल की धर्मपत्नी ने भगवान् शान्तिनाथ की प्रतिमा दान में दी । वज्री शाखा के वाचक आर्यमातृदत्त जो आर्यबलदत्त के शिष्य थे, इसके गुरु थे । मणिकार जयभट्टि की दुहिता, लोहवणिज फल्गुदेव की धर्मपत्नी मित्रा ने कोट्टिय गण के अन्तर्गत ब्रह्मदासिक कुल के बृहन्त-वाचक गणि जमित्र के शिष्य आर्यओघ के शिष्य गणि आर्यपाल के श्रद्धाचर वाचक आर्य-दत्त के शिष्य वाचक आर्यसिंह की निर्वर्तना या प्रेरणा से एक विशाल जिनप्रतिमा का दान दिया । पुनश्च कोट्टिय गण के आचार्य आर्यबलत्रात की शिष्या संधि के उपदेश से जयभ-ट्टकी कुटुम्बिनी ने प्रतिमा–प्रतिष्ठा की. ( E. I. vol. 1, Mattura ins. no. 5 ) एवं इन्हीं आर्य बलत्रात की शिष्या संधि की भक्त जया थी जो नवहस्ती की दुहिता, गुहसेन की स्नुषा, देवसेन और *शिवदेव की माता थी और जिस ने एक विशाल वर्धमान प्रतिमा की* ११३ ई० के लगभग प्रतिष्ठा कराई. ( E. I. vol II. no. 34 ) ।. पूज्य आचार्य बलदत्त को अपनी शिष्या आर्या कुमारमित्रा पर गर्व था । शिलालेख में उस तपस्विनी को 'संशित, मखित, बोधित' ( whetted polished and awakened ) कहा गया है । यद्यपि वह भिक्षुणी थी । तथापि उसके पूर्वाश्रम के पुत्र गन्धिक कुमार भट्टिने १२३ ई० में जिनप्रतिमा का दान किया । यह मूर्ति कंकाली टीले के पश्चिम में स्थित दूसरे देवप्रासाद के भग्नावशेष में मिली थी । पहले देवमन्दिर की स्थिति इसके कुछ पूर्वभाग में थी । महाराज राजातिराज देवपुत्र हुविष्क के ४० वें संवत्सर [ १२८ ई० ] में दत्ता ने भगवान् ऋषभदेव की स्थापना की जिस से उस के महाभाग्य की वृद्धि हो । शिलालेख नं० ९ से ज्ञात होता है कि चारणगण के आर्यचेटिक कुल की हरितमालगढी शाखा के आर्य भगनन्दी के शिष्य वाचक आर्य नागसेन प्रसिद्ध आचार्य थे ।

ग्रामिक ( ग्रामणी ) जयनाग की कुटुम्बिनी और ग्रामिक जयदेव की पुत्रवधू ने सं० ४० में शिलास्तम्भ का दान किया। आर्या श्यामा की प्रेरणा से जयदास की धर्मपत्नी गूढा ने ऋषभ प्रतिमा दान में दी। श्रमणश्राविका बलहस्तिनी ने माता पिता और सास-ससुर की पुण्यवृद्धि के हेतु एक बड़े ( ९'×३''×१' ) तोरण की स्थापना की।

कंकाली टीले के दक्षिणपूर्व के भाग में डॉ. बर्जेस की खुदाई में एक प्रसिद्ध सरस्वती की प्रतिमा प्राप्त हुई थी जिसे एक लोहे का काम करनेवाले ( लोहिककारुक ) गोप ने स्थापित किया था। इसी स्थान पर धनहस्ति की धर्मपत्नी और गुहदत्त की पुत्री ने धर्मार्थी नामक श्रमणा के उपदेश से एक शिलापट्ट दान किया जिस पर स्तूप की पूजा का सुन्दर दृश्य अंकित है [ E. I. Vol. I, no. 22 ] जयपाल, देवदास, नागदत्त, नागदत्ता की जननी श्राविका दत्ता ने आर्य संघसिंह की निर्वर्तना मान कर वर्धमान प्रतिमा का ई० ९८ में दान किया। अन्य प्रधान दानदात्री महिलाओं में कुछ ये थीं—सार्थवाहिनी धर्मसोमा ( ई० १०० ), कौशिकी शिवमित्रा जो ईस्वी० पूर्व काल में शकों का विध्वंस करनेवाले किसी राजा की धर्मपत्नी थी [ E. I. Vol. I, no. 32 ], स्वामी महाक्षत्रपसुदास के राज्य-संवत्सर ४२ में आर्यवती की प्रतिमा का दान देनेवाली श्रमणश्राविका अमोहिनी [ E. I. Vol II, Ins. no 2 ], नर्तक फल्गुयश की धर्मपत्नी शिवयशा, भगवान् अरिष्टनेमि की प्रतिमा का दान करने वाली मित्रश्री, एक गन्धिक की माता, बुद्धि की धर्मपत्नी ऋतुनन्दी जिस ने सर्वतोभद्रिका प्रतिमा की स्थापना की, श्राविका दत्ता जिसने नन्द्यावर्त अर्हत की स्थापना देवनिर्मित बोद्ध स्तूप में की, भद्रनन्दी की धर्मपत्नी अचला और सब से विशिष्ट तपस्विनी विजयश्री जो राज्यवसु की धर्मपत्नी, देविल की माता और विष्णुभव की दादी थीं और जिन्हों ने एक मास का उपवास करने के बाद सं० ५० ( १२८ ई० ) में वर्धमान प्रतिमा की स्थापना की।

इन पुण्यचरित्र श्रमण श्राविकाओं के भक्तिभरित हृदयों की अमर कथा आज भी हमारे लिए सुरक्षित है और यद्यपि मथुरा का वह प्राचीन वैभव अब दर्शनपथ से तिरोहित हो चुका है तथापि इन के धर्म की अक्षय्य कीर्ति सदा अक्षुण्ण रहेगी। वस्तुतः काल प्रवाह में अदृष्ट होनेवाले प्रपञ्चचक्र में तप और श्रद्धा ही नित्य मूल्य की वस्तुएँ हैं। जैन तीर्थंकर तथा उनके शिष्य श्रमणों ने जिस तप का अंकुर बोया उसी की छत्रछाया में सुखासीन श्रावक-श्राविकाओं की श्रद्धा ही मथुरा के पुरातन वैभव का कारण थी॥

होशियारपुर सुवर्ण जैनमंदिर निर्माता
स्व० लाला गुलाबराय सुपुत्र लाला गुज्जरमल ( नाहर )

होशियारपुर ( पंजाब ) जैन सुवर्ण मंदिर
जिसका शिखर सुवर्ण से मढ़ा हुआ है ॥
प्रतिष्ठा १९४८ माघ सुदि पंचमी ।

[ लेखकः-न्यायतीर्थ विद्याभूषण, पं. ईश्वरलाल जैन विशारद, हिन्दीरत्न ]

क्रान्तिकारी गुरुदेव प्रातःस्मरणीय न्यायाम्भोनिधि जैनाचार्य श्री श्री १००८ श्रीमद्विजयानन्दसूरीश्वर अपर नाम श्री आत्मारामजी महाराजने इस बीसवीं शताब्दि में जैन समाज के अन्दर नव-जीवन संचार कर जो जागृति उत्पन्न की है, उसे जैन समाज का कोई सहृदय व्यक्ति भूल नहीं सकता। उनके किये गये कार्यों और भावनाओं से यह भलीभांति प्रतीत होता है कि वे द्रव्य-क्षेत्र-काल और भाव को जाननेवाले दूरदर्शी महात्मा थे। इस में संन्देह नहीं, यदि गुरुदेव ने धर्मोद्धार का कार्य हाथ में न लिया होता तो आज पंजाब जैसे देश में जैनधर्म की विजयध्वनी सुनाई न देती और नहीं इस देश में पचासों गगन-चुम्बी मन्दिरों को देखने का

सौभाग्य होता। यद्यपि गुरुदेव ने पंजाब, मारवाड़, मेवाड़, गुजरात, काठियावाड़

जैसे देशों में स्वयं विहार कर उन देशों को पुनीत किया, और भारत के कोने कोने में ही नहीं, प्रत्युत विदेशों तक उन्हों ने जैनधर्म का सन्देश पहुंचाया, परन्तु पंजाब पर उनकी विशेष कृपा थी, पंजाब के लिये वास्तव में वे सञ्जीवनी बूटी थे।

पंजाब में उन्होंने कई स्थानोंपर मन्दिर बनवाये, और अपने विहार में धर्म का खूब प्रचार किया, अन्यधर्मावलम्बियों ने आप से खूब इर्ष्या की और आप को परास्त करने के उद्देश्य से आते रहे, परन्तु तुरन्त ही वे आप के अमृतोपदेश सुनकर आप के भक्त होते गये। गुरुदेव दिग्गज विद्वान थे। और अज्ञानतिमिर भास्कर, जैनतत्त्वादर्श, जैसे कई उपयोगी ग्रन्थ अपने जीवन में तैयार कर गये।

यद्यपि गुरुदेवने पंजाब में बहुत से मन्दिर निर्माण कराये, तथापि उन्हे उतने मात्र कार्य से सन्तोष न था, उनके हृदय में इन मन्दिरों के सच्चे पुजारी पैदा करने की भावना थी, उनके दिल में एक कसक थी, प्रबल इच्छा थी कि इनके साथ कई सरस्वती मन्दिर स्थापित किये जायें, और उन्हें विशालविद्यापीठ बनाकर समाज का कल्याण किया जाय, जबतक ज्ञान का प्रचार न किया जायगा तबतक किया हुआ कार्य स्थायी नहीं रह सकता, परन्तु गुरुदेव अपने इस अन्तिम भावना को अपने जीवन में पूर्ण न कर सके, समाज के दुर्भाग्य से उन का असमय में ही स्वर्गवास हो गया।

Genius begins great works; Labour alone finishes them.

—Jonbort

अर्थात् महान कार्यों का प्रारम्भ मङ्गल प्रतिभाशाली मनुष्य करते हैं और उसका अन्तमङ्गल श्रम–शील पुरुष करते हैं।

अंग्रेजी की इस उक्ति के अनुसार गुरुदेव की प्रारम्भ हुई भावना को समाज के कर्णधार गुरुदेव मानस हृदय के राजहंस, श्री विजयवल्लभसूरीश्वरजी महाराजने कई प्रकार के कष्ट सहकर भी उसे पूर्ण किया। गुरुदेव के नाम पर कई शिक्षण संस्थायें, कई पुस्तक प्रचारक संस्थायें और कई पुस्तकालय आदि स्थापित हुए, जिन का संक्षिप्त परिचय पाठकों को इस में मिलेगा, इन संस्थाओं का परिचय जानने से पूर्व, पाठकों को यह न भूलना चाहिये कि श्री महावीर विद्यालय–बम्बई, पार्श्वनाथ जैन विद्यालय-

શ્રી હુશીયારપુર ( પંજાબ ) માં સુવર્ણ મંદિર હુશીયારપુર. ( પંજાબ )

वरकाणा, जैन बालाश्रम, उम्मेदपुरआदि संस्था में गुरुदेव के नाम से न होने पर भी उन्हीं की स्मारक हैं, क्यों कि इन संस्थाओं के संस्थापक भी उन्हीं गुरुदेव के पट्टधर आचार्य श्री विजयवल्लभसूरीश्वरजी महाराज एवं उनके शिष्य रत्न पंन्यास श्री ललितविजयजी महाराज हैं, अन्य संस्थाओं का परिचय इस प्रकार है।

## : शिक्षण संस्थाएँ :

### श्री आत्मानन्द जैन गुरुकुल (पंजाब) गुजरांवाला—

जो कि अपने जीवन के दस वर्ष व्यतीत करचुका है, इस संस्था के स्थापित होने के इतिहास से मनोरञ्जन नहीं प्रत्युत एक उपदेश मिलेगा।

जैसा कि पहिले लिख चुका हूं कि श्री विजयानन्दसूरीश्वरजीने पंजाब में अनेकों मन्दिर बनवाये ही थे, एक विशाल सरस्वती मन्दिर खोलने की उनकी इच्छा थी, जो उनके जीवन में पूर्ण न हुई, परन्तु स्वर्गीय आचार्य श्री के प्रशिष्यरत्न श्री विजयवल्लभसूरीश्वरजीने उनकी इस भावना को पूर्ण करने का निश्चय कर लिया और उसके लिये उन्हों ने अनेक कष्ट भी सहन किये, जब तक इस कार्य को पूर्ण न करेंगे, तब तक कोई मिष्ट पदार्थ ग्रहण न करेंगे, ऐसी कई प्रतिज्ञाओं के साथ अपने एक लाख रुपयों के कोष (Fund) की आवश्यकता समाज के सामने रखी।

सन् १९२१ में जब कि भारत में असहयोग आंदोलन की लहरज़ोरों पर थी, श्री विजयवल्लभसूरिजीने पंजाब में प्रवेश किया और कुछ ही समय में २८००० रु. पंजाब श्री संघ की ओर से, ४०००० रु. गुजरांवाला श्री संघ की ओर से प्राप्त होगया, और उधर आचार्य श्री के शिष्यरत्न ललितविजयजी महाराज को उनकी प्रतिज्ञा के सम्बन्ध में मालूम हुआ तो वह भी उस कार्य के पीछे लग पड़े और ३२००० रु. की रकम बम्बई के दानवीर शेठ विट्ठलदास ठाकोरदास से भिजवाई, एक लाख रुपया इस प्रकार पूर्ण हुआ, और माघ सुदि ६ शुक्रवार ता. ३० जनवरी १९२५ को गुरुकुल के नाम संस्करण का शुभमुहूर्त्त हो गया, और निःस्वार्थ सेवी, समाज के सच्चे कार्यकर्ता, त्यागी वीर वयोवृद्ध श्रीमान् बा. कीर्तिप्रसादजी B. A., LL. B. जैसे सुयोग्य रत्न कार्यकर्ता के मिलने पर 'जिन्हों ने' आचार्य श्री के आदेश और पंजाब की प्रार्थना को सहर्ष स्वीकृत किया, और माघ सुदि ५ सम्वत् १९८३ तदनुसार ता. १७ जनवरी १९२६ को गुरुकुल का रचनात्मक कार्य प्रारम्भ हुआ, गुरुदेव के प्रताप और समाज

के सहयोग से गुरुकुल प्रतिदिन अपनी उन्नति करता गया, परिणामस्वरूप आज तक एक स्नातक ग्रुप तथा तीन विनयमन्दिर ग्रुप गुरुकुल से शिक्षण पूर्ण कर निकल चुके हैं, और सब योग्य स्थानों पर कार्यक्षेत्र में कार्य कर रहे हैं। और वर्तमान समय में ५० के लगभग विद्यार्थी शिक्षा का लाभ ले रहे हैं।

## गुरुकुल की विशेषतायें—

जिस नगर में इस समय गुरुकुल स्थापित है, वह पंजाब का एक ऐतिहासिक नगर तो है ही विशेषतया यहां स्वर्गीय गुरुदेव के स्वर्गारोहण एवं उनके समाधि स्थान होने से जैनियों का तो एक तीर्थस्थान हो गया है, इस शहर की १॥ मील की दूरी पर स्वास्थ्यप्रद स्वच्छ वायु मण्डल में गुरुकुल का कार्य चल रहा है। गुरुकुल में विद्यार्थियों को शिक्षण स्थान के अतिरिक्त भोजन, वस्त्र, पुस्तकें, स्टेश्नरी तथा अन्य आवश्यक सामग्री फ्री ( मुफ्त ) ही देकर बड़े प्रेम एवं कौटुम्बिक भावना से रक्खा जाता है। गुरुकुल की भावना यें सदा उदार रहीं, उसने पंजाब के ही नहीं प्रत्युत यू. पी., मेवाड़, मारवाड़, गुजरात और काठियावाड़ के विद्यार्थियों को सहर्ष स्थान दिया और सम्प्रदाय एवं गच्छभेद को छोड़ कर किसी भी गच्छ एवं श्वेताम्बर, दिगम्बर, स्थानकवासी सम्प्रदाय के विद्यार्थियों को शिक्षा के लिये अपनाया और यहां तक कि जैनेतरों को भी समान भाव से प्रविष्ट किया गया।

गुरुकुल में विद्यार्थियों को हिन्दी माध्यम के साथ संस्कृत, अंग्रेजी, ऊर्दू, गणित, भूगोल, इतिहास आदि विषय पढ़ाये जाते हैं और प्रत्येक विद्यार्थी को कोई न कोई उद्योग लेना भी आवश्यक होता है, ताकि भावी जीवन में उदरपूर्ति के लिये उनके पास कोई न कोई साधन हो, आरोग्यता की ओर भी विशेष ध्यान दिया जाता है, एक योग्य डाक्टर साहब निरीक्षण के लिये नियुक्त है, प्रत्येक विद्यार्थी के लिये प्रतिदिन व्यायाम करना तो आवश्यक है ही, साथ ही, उन्हें ड्रिल, स्काउटिंग, लाठी, गदका मरहठी चलाने की भी शिक्षा दी जाती है।

## धार्मिक शिक्षण व क्रियाकाण्ड—

गुरुकुल में अन्य शिक्षाओं के साथ धर्म शिक्षा की ओर विशेष ध्यान दिया जाता है। प्रतिवर्ष कई विद्यार्थी जैन श्वेताम्बर एज्युकेशन बोर्ड की परीक्षा में बैठते हैं, और बहुत से विद्यार्थी अच्छे अङ्कों में उत्तीर्ण हो कर पारितोषक प्राप्त कर चुके हैं, धार्मिक

# होशियारपुरमें श्रीमद् विजयानंदसूरीश्वरजी (आत्मारामजी) महाराज की शरीरप्रमाण भव्य मूर्त्ति.

संवत् १९५३ वैशाख सुदि पूर्णिमा की सुनखतरा (जिल्ला स्यालकोट) में श्रीजिनमंदिर की प्रतिष्ठा थी. होशियारपुर के सुप्रसिद्ध श्रावक लाला गुज्जरमल्ल नाहर और लाला नत्थुमल्ल भक्त गदहिया, मिस्त्रिको साथमें लिए श्रीआचार्य महाराजकी (श्रीआत्माराजी महाराजकी) सेवामें उपस्थित होकर पूछने लगे कि, गुरुदेव! किसी आचार्य भगवानकी मूर्त्ति, उनकी मौजुदगीमें किसी भक्त श्रावक ने बनवाई है?

श्रीआचार्य महाराज ने कहा—हां. कलिकाल सर्वज्ञ श्रीहेमचन्द्रसूरि महाराज की मूर्त्ति, महाराजा कुमारपालने बनवाई है।

श्रीमद् विजयानंदसूरीश्वरजी महाराज की मूर्त्ति, हुशियारपुर (पंजाब)

लाला नत्थुमल्ल भक्त हँसकर बोले, गुरु महाराज! आजके समयमें आप हमारे लिए श्रीहेमचंद्रसूरि और यह लाला गुज्जरमल्ल राजा कुमारपाल आपकी मूर्त्ति बनवाना चाहते हैं। कारीगर को साथमें लाये हैं। इतना कहकर मिस्त्रि को इशारा करके श्रीगुरुदेव के शरीर का और बैठक का माप लिवा लिया। उसी माप की मूर्त्ति बनवाने का कारीगर को उसी वक्त कहदिया गया।

मूर्त्ति तैयार होकर आ गई, संवत् १९५७ के वैशाखमें आचार्य श्री विजयवल्लभसूरिजी (उस वक्तके मुनिराज श्री वल्लभविजयजी) महाराज के हाथसे प्रतिष्ठा हुई. दर्शन करते हुए यही प्रतीत होता है मानो साक्षात् गुरुदेव विराजे हैं।

श्री सिद्धगिरि, गिरनार, वला, जामनगर, बडौदा, दरापुरा, करचलिया, सुरत, बालापुर, अहमदाबाद, पाटण, पाली, अंबाला, गुजरांवाला, पट्टी, लाहौर, आदि अनेक क्षेत्रोंमें गुरुमहाराजकी मूर्ति विद्यमान है, परंतु होशियारपुर के श्रीजिनमंदिरके एक हिस्से में जो मूर्ति है वह कुछ और ही आनंद देती है। यह उसी मूर्तिकी प्रतिकृति है।

**चरणविजय.**

शिक्षा के साथ धार्मिक क्रिया काण्ड की ओर बहुत ही ध्यान रखा जाता है नित्यं प्रतिपूजन एवं सामायिक करना हर एक के लिये आवश्यक है, और पञ्चमी, अष्टमी, चतुर्दशी को प्रतिक्रमण भी कराया जाता है। विद्यार्थीयों को संगीत विद्या के अभ्यास के अतिरिक्त लेखनकला और वक्तृत्वकला भी सिखाई जाती है, और उस सभा का सञ्चालन विद्यार्थी स्वयं करते हैं, इस समय गुरुकुल का वार्षिक खर्च १५००० के लगभग है।

## श्री सोहनविजय ज्ञानमंदिर—

इस नाम से गुरुकुल में एक पुस्तकालय है, जिसमें ६ हज़ार प्राकृत-संस्कृत के शास्त्र एवं हिंदी, अंग्रेजी, गुजराती, ऊर्दू आदि भाषाओं की पुस्तकों का विशाल संग्रह है और वाचनालय में ३० के लगभग दैनिक, साप्ताहिक, मासिक, पत्र ऊर्दू, हिंदी, अंग्रेजी के आते हैं, जिनका विद्यार्थी पूरा पूरा लाभ लेते हैं। यह ज्ञानमन्दिर भी गुरुदेव की स्मारक संस्था समझनी चाहिये। स्वर्गीय श्री सोहनविजयजी महाराज श्री विजयवल्लभसूरिजी महाराज के शिष्यरत्न थे, जिन्हों ने गुरुदेव के नाम पर संस्थायें कायम करने का अपना लक्ष बना लिया था, जिनकी कृपा से श्री आत्मानन्द जैन महासभा पंजाब का सञ्चालन हो रहा है।

## गुरुकुल शिक्षण पद्धति का महत्त्व—

गुरुकुल के इतिहास व परिचय के साथ संक्षिप्त में यह बताना अनुचित न होगा, कि अन्य अनेकों संस्था यें होने पर भी इस संस्था को जन्म क्यों दिया गया। पाठकों को यह प्रतीत होना चाहिये, कि गुरुकुल का शिक्षण सर्वथा स्वतन्त्र है। इस समय समाज, धर्म और देश के लिये कैसी शिक्षा की आवश्यकता है, जो मनुष्य की आध्यात्मिक, मानसिक, और वाचिक शक्ति को विकसित करे और कार्यक्षेत्र में उतरने पर अपनी उदरपूर्ति के साथ समाज, धर्म और देश की सेवा कर सके, इस प्रकार उच्चशिक्षा का आदर्श सामने रख कर गुरुकुल कार्य कर रहा है। शिक्षा का अर्थ विद्यार्थियों का केवल अक्षर ज्ञान करा देना नहीं, बल्कि उन्हे नवजीवन प्रदान करना है, समाजसेवा की भावना को भरना है और जीवन की ज्योति को देदीप्यमान करना है, समाज में नवजीवनसंचार करने, प्रेरणाबल के प्रवाह से क्रान्ति पैदा करने आत्मज्ञान, आत्मसम्मान और समाज की समृद्धि के साथ बेकारी मिटाने के लिये उच्चशिक्षा ही एक उपाय है।

वर्तमान ब्रिटिश साम्राज्य में स्कूल और बालकों ने अपना बाह्य सौन्दर्य दिखा कर जनता को अपनी और आकर्षित और मोहित कर रखा है, परन्तु जब से देश में बेकारी का जोर बढ़ा, बी. ए. और एम. ए. पास करने में अपार सम्पत्ति और समय नष्ट करने के बाद, जब ग्रेज्युएट नौकरियों के लिये भटकने लगे, और आत्महत्यायें करने लगे हैं, तब से यह मालूम होने लगा है कि यह शिक्षण पद्धति कितनी दोषयुक्त है, बहुत से विद्वानों ने स्पष्ट शब्दों में यह कह दिया है कि ब्रिटिश स्कूल और कॉलिजों की शिक्षा केवल मेकोले (Macanloy) की उद्देश्यपूर्ति है, जिसने सन् १८३६ में अपने पिता को पत्र में लिखा था-"कि इस (हमारी) शिक्षा का हिन्दुओं पर आश्चर्योत्पादक असर हुआ है और कोई भी हिन्दु जिसने इस (अंग्रेजी) शिक्षा को ग्रहण किया है अपने धार्मिकतत्त्वों का श्रद्धालु तथा भक्त नहीं रहता, इस शिक्षा का ही प्रभाव है कि कुछ व्यक्ति केवल हिन्दू कहलाने के लिये अपने आप को धर्म का अनुयायी मानते हैं, कईयों ने इसाई धर्म को स्वीकार कर लिया है, मेरा विश्वास है कि हमारी शिक्षापद्धति को लोगों ने कुछ और अधिक अपनाया तो अब से करीब ३० वर्ष पश्चात् बङ्गाल के प्रतिष्ठित कुटुम्बों में भी कोई व्यक्ति मूर्तिपूजक न रहेगा। अन्त में उसने अपने यह उद्गार लिखे—

We must do our best to form a class who may be interpretors between us & the millions whom we govern, a class of persons Indian in blood & colour, but English in taste, in opinions, words and intellect.

"अर्थात् हमें अपनी शक्ति की चरम सीमा तक एक ऐसा जनवर्ग तैयार करना चाहिये जो मात्र खून और रङ्ग से ही हिन्दू हो तथा अपनी रुचि, शब्द, और बुद्धि की अपेक्षा से सर्वथा अङ्गरेज़ हो ऐसे वर्ग को ही हम अपने तथा लाखों व्यक्तियों, जिन पर हम शासन करते हैं, के बीच में मध्यस्थ बनाकर अपना कार्य साध सकते हैं।"

वास्तव में अब वैसी ही दशा होती जा रही है। परन्तु गुरुकुल जैसी संस्थाओं में पढ़नेवाला व्यक्ति कभी उस दशा को प्राप्त नहीं हो सकता, गुरुकुल शिक्षण पद्धति वास्तव में प्राचीन संस्कृति पोषक, एवं धार्मिक विचारों को दृढ़ रखनेवाली ही प्रमाणित हुई है। और जो देश के लिये भी सर्वथा उपयोगी है, गुरुकुल की शिक्षण पद्धति की बहुत से विद्वानों ने मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की है, जहां का जीवन, पवित्र, सादा, शान्तिमय और चारित्र की ओर विशेष ध्यान देनेवाला होता है, गुरुकुल के संचालकों का विचार गुरुदेव के नाम को अमर करने के लिये इसे और भी उच्चकोटि पर लेजा-

कर संसार की एक आदर्श संस्था बनाने का है, हम हृदय से प्रार्थना करें कि यह भावना पूर्ण हो, और गुरुदेव का नाम सर्वत्र फैले।

**श्री आत्मानन्द जैन हाईस्कूल अम्बाला शहर–**

पंजाब में गुरुदेव के नाम पर संस्थायें चलाने का सबसे अधिक सौभाग्य अम्बाला शहर के श्री संघ को ही प्राप्त है जहां की समाज गुरुदेव के नामपर सब कुछ न्योच्छावर करने को सदा तैयार रहती है।

मुनि श्री वल्लभविजयजी ( आचार्य श्री विजयवल्लभसूरि ) का सन् १९०० में अम्बाला शहर में चतुर्मास हुआ, अम्बाला शहर में जैनीयों की खासी वस्ती है, श्वेताम्बर जैनों के भी काफी घर हैं, परन्तु उनके बालकों की शिक्षा का उस समय कोई प्रवन्ध न था, आप के उपदेश से एक पाठशाला खोली गई, विद्याप्रचार का यह बीज अङ्कुरित हुआ, उनके आशीर्वचनों का यह फल है कि अब वह फलाफूला वृक्ष बनकर श्री आत्मानंद जैन हाईस्कूल के रूपमें दृष्टिगोचर हो रहा है।

प्रारम्भिक पाठशाला ने कुछ वर्ष अच्छा उपयोगी कार्य किया, तत्पश्चात् स्थानीय आवश्यकताओं के कारण उसे प्राइमरी स्कूल का रूप दे दिया गया, आवश्य-

कतायें बढ़ती गई, जिनके कारण सन् १९१९ में इसे लोअर मिडिलस्कूल, सन् १९२० में अपर मिडिलस्कूल और सन् १९२२ में हाईस्कूल करदिया गया, इसी वर्ष श्री विजयवल्लभसूरिजी का वहां चतुर्मास था, आप के उपदेश से स्कूल की बिल्डिंग के लिये २२ हज़ार रुपया जमा हुआ, जिसमें यह संस्था स्थायी हो गई। परन्तु पञ्जाब शिक्षा विभाग के हस्तक्षेप के कारण १९२३ में हाई की दोनों श्रेणियां बन्दकर दी गई, और पुनः १९२६ में खोल दी गई, वर्तमान समय में हाइस्कूल की मिडिल और प्राइमरी शिक्षा की शाखायें ( वह भी गुरुदेव के नाम पर ही ) शहर में विद्यमान हैं, ( शाखाओं सहित ) हाईस्कूल में ५७५ विद्यार्थी हैं, यह स्कूल पञ्जाब शिक्षा विभाग द्वारा स्वीकृत है, इसकी मिडिल और प्राइमरी शाखाओं को एड ( सहायता ) भी मिलती है, पंजाब युनिवर्सिटी से इसका सम्बन्ध है, और मैट्रिक्युलेशन की परीक्षा के लिये तैयारी कराई जाती है। स्कूल में अंग्रेजी, गणित, भूगोल, इतिहास, संस्कृत, फारसी, ऊर्दू, साइन्स, सिविक्स और हाइजीन इत्यादि विषय पढ़ाये जाते हैं, मिडिल की श्रेणियों में बढ़ई तथा खिलौने बनाने का कार्य भी सिखाया जाता है, प्राइमरी विभाग में महाजनी हिन्दी भी पढ़ाई जाती है। धर्मशिक्षण का प्रबन्ध भी सन्तोष जनक है, छोटी श्रेणियों में शिक्षावली और ऊंची श्रेणियों में स्वतन्त्र स्कीम के अनुसार शिक्षा की जाती है, आनरेरी धर्माध्यापक ब्रह्मचारी शङ्करदासजी की निःस्वार्थ सेवा का छात्रों के चरित्र पर अच्छा प्रभाव पड़ता है, साधारण परीक्षाओं के साथ धर्म की परीक्षायें भी ली जाती हैं, प्रश्नपत्र बाहर से मंगाये एवं बाहर ही देखे जाते हैं, सर्व प्रथम रहने वाले विद्यार्थी को विजयानन्द जयंती ( ज्येष्ठ शुदि ८ ) को लाला काल्लूमल चान्दमल बाबू-स्वर्णपदक भी दिया जाता है, और दूसरे नम्बरवाले को सात रु. पारितोषक श्री आत्मानंद जैन सभा की ओर से मिलता है।

कुल २३ अध्यापकों में से २१ ट्रेंड हैं, सभी अपने अपने कार्य में दक्ष हैं इस कारण स्कूल की शिक्षण अवस्था सराहनीय है, मैट्रिक्यूलेशन और वर्नेक्यूलर परीक्षाओं के परिणाम अबतक बहुत ही अच्छे रहे हैं। व्यायाम, ड्रिल, स्काउटिंग चरित्र गठन आदि की ओर भी पूरा ध्यान दिया जाता है।

जून १९३१ तक स्कूल श्री आत्मानन्द जैनगंज में लगता रहा, यह एक लम्बी चौड़ी मंडी है, जिसकी उपर की मंजिल में स्कूल लगा करता था, यह मकान श्वेताम्बर जैन पंचायत का है, दुकानों की आमदनी से स्कूल को आर्थिक सहायता

